के मन की बात जानने के लिए तीन बार घोषणा की। दो बार घोषणा होने तक कोई न बोला। तीसरी बार घोषणा सुनने पर एक कौआ उठकर बोला—'ज़रा ठहरो। इस राज्याभिषेक के समय में इसका मुख इस तरह का है। क्रुद्ध होने पर इसका मुख कैसा होगा। यह क्रुद्ध होकर जब हम लोगों को देखेगा तब तो हम लोग तपे हुये कपाल (नाँद) में डाली हुई तिल की तरह नष्ट हो जायँगे। इसको राजा बनाना हमें नहीं अच्छा लगता। इस बात को प्रकाशित करने के लिए उस कौए ने प्रथम गाथा को कहा—

सब जाति के लोगों ने उल्लू को राजा बनाया है। यदि जाति के लोग मुझे अनुमति दें तो मैं एक बात कहूँ।

इसको अनुमति देते हुए पक्षियों ने दूसरी गाथा कही—

हे सौम्य! तुमको अनुमति मिलती है। तुम केवल धर्म तथा अर्थ-सम्मत बात कहो क्योंकि छोटे पक्षी भी प्रज्ञावान् तथा द्युति-मान् होते हैं।

इस तरह अनुज्ञात होने पर कौए ने तीसरी गाथा कही—

आप लोगों का भला हो, मुझे उल्लू का राजा बनाया जाना अच्छा नहीं लगता है। अकुपित का मुख देखो, जब कुपित होगा तब क्या जाने क्या करेगा।

वह इस तरह कह कर 'मुझे अच्छा नहीं लगता है', 'मुझे अच्छा नहीं लगता है' चिल्लाता हुआ आकाश में उड़ा। उल्लू भी उठकर उसके पीछे लगा। तब से इन दोनों ने परस्पर शत्रुता बाँध ली। पक्षिगण सुवर्ण हंसको राजा बना चले गए।

## (८) कुरङ्गमृगजातक

प्राचीनकाल में जब काशी में ब्रह्मदत्त राज्य कर रहे थे, बोधिसत्त्व कुरङ्गमृग होकर वन में किसी सरोवर के पास एक झाड़ी में रहा करते थे।

उसी सरोवर के पास एक वृक्ष के ऊपर शतपत्र (कठफोरवा) पक्षी बैठा करता था। सरोवर में कछुआ रहा करता था। इस तरह से ये तीनों मित्र आपस में प्रेम भाव रखते हुए वहाँ रहा करते थे। एक समय एक व्याधा वन में घूमता हुआ सरोवर के तीर पर बोधिसत्त्व के पद-चिह्न को देख कर लोहे के जाल सदृश चर्ममय जाल को वहाँ लगा कर चला गया। बोधिसत्त्व पानी पीने आकर प्रथम पहरमें ही जाल में फँस गए और चिल्लाते पड़े रहे। उनके इस शब्द को सुन कर पेड़ पर से कठफोरवा और जल में से कछुआ वहाँ आ गये और विचार करने लगे कि अब क्या करना चाहिए। कठफोरवा ने कच्छप को सम्बोधन कर कहा—'सौम्य! तुम्हारे दाँत हैं, तुम इस फाँस को काट डालो। मैं जाकर ऐसा करूँगा कि वह न आवे। हम दोनों के इस तरह प्रयत्न करने पर हमारा मित्र अपने जीवन को प्राप्त कर सकेगा।' इस अर्थ को प्रकाशित करते हुए उसने पहली गाथा को कहा—

हे कच्छप! इस तांत के बने हुए फांस को दांतों से काट डालो। मैं ऐसा करूंगा कि जिसमें वह व्याधा यहाँ न आ सके।

कछुये ने तांत के पट्टों को काटना शुरू किया। शतपत्र व्याधा के रहने के गाँव में गया। व्याधा बड़े सवेरे ही शक्ति लेकर निकला। पक्षी ने उसका निकलना जान कर जोरों से शब्द किया, अपने पंखों को फड़फड़ाया और नगर द्वार से निकलने के समय उसके मुख पर प्रहार किया। व्याधा ने समझा कि अशकुनसूचक पक्षी ने आक्रमण किया है अतः चलना ठीक नहीं, लौटा और थोड़ी देर लेट कर फिर शक्ति लेकर उठा। पक्षी ने मन में समझा कि पहले यह पूर्व द्वार से निकला था अब पश्चिम द्वार से निकलेगा। ऐसा जान कर वह पश्चिम द्वार पर जा बैठा। व्याधा ने भी मन में समझा कि पहले पूरब द्वार से निकलने के समय वह अशकुनसूचक पक्षी दिखाई पड़ा था अब पश्चिम द्वारसे निकलूँगा। वह पश्चिम द्वार से निकला। पक्षी ने फिर शब्द करके उसके मुख पर प्रहार किया। व्याधा ने यह समझ कर कि अशकुनसूचक पक्षी ने फिर प्रहार किया वह मुझे निकलने नहीं देता है। फिर लौट गया और अरुणोदय तक लेटा

रहा। अरुणोदय के समय फिर शक्ति लेकर निकला। पक्षी ने वेग से जाकर बोधिसत्त्व से कहा कि व्याधा आ रहा है। उस क्षण तक कछुये ने सब बन्धनों को काट डाला था केवल एक बच रहा था। किन्तु उसके दांत गिरने के लायक हो गये थे, मुख लोहित से भर गया था। बोधिसत्त्व व्याधा को शक्ति लिये हुए वज्रवेग से आते हुए देख कर उस बन्धन को तोड़ कर वन में घुस गया। पक्षी वृक्ष के ऊपर जा बैठा; किन्तु कछुआ दुर्बलता के कारण वैसे ही पड़ा रहा। व्याधा ने कछुये को अपने झोले में डाल कर एक सूखे पेड़ पर लटका दिया। बोधिसत्त्व ने लौट कर देखा कि कछुआ पकड़ गया है, यह जान कर उन्होंने मन में निश्चय किया कि अपने मित्र को प्राण-दान दूँगा। दुर्बल ऐसे होकर अपने को व्याधा के सामने दिखाया, उसने उसे देख कर समझा कि यह दुर्बल है, इसको मैं मार लूंगा, यह समझ शक्ति लेकर पीछे चला। बोधिसत्त्व न बहुत दूर न बहुत पास इस तरह चलते हुए दूर ले जाकर स्वयं जंगल में घुस गये। दूर पहुँच गये हैं यह जान कर पैर के चिह्न को छिपा कर दूसरे मार्ग से वायुवेग से जाकर अपने सींगों से झोले को भूमि पर गिरा दिया और हटा कर कछुए को बाहर निकाल दिया। शतपत्र भी पेड़ पर से उतर आया। बोधिसत्त्व दोनों को उपदेश देते हुए बोले 'मैंने तुम्हारी सहायता से प्राणों को प्राप्त किया। तुम लोगों से जो सहायता बन पड़ी उसे तुम लोगों ने किया। अब व्याधा आकर फिर तुम लोगों को पकड़ लेगा इसलिये हे सौम्य शतपत्र! तुम अपने पुत्रों को लेकर दूसरे स्थान में चले जावो। और तुम सौम्य कच्छप! जल में घुस जावो।' उन लोगों ने वैसा ही किया।

कच्छप जल में घुस गया। मृग वन में घुस गया। शतपत्र वृक्ष से पुत्रों को दूर ले गया।

व्याधा ने वहाँ आकर किसी को न देखा। टूटे हुए झोले को लेकर दुःखित मन से घर चला गया। वे तीनों मित्र जीवन भर परस्पर विश्वास बनाये रहे और मरने पर कर्मानुसार उनकी गति हुई।

## ( ९ ) जवशकुन जातक

प्राचीन काल में जब वाराणसी में ब्रह्मदत्त राज्य कर रहे थे, बोधिसत्व हिमालय प्रदेश में पक्षी होकर उत्पन्न हुए। उसी समय किसी सिंह के गले में मांस खाते समय हड्डी अटक गई। गला फूल गया, अपने शिकार के पकड़ने में समर्थ न रहा, जोरों का दर्द होने लगा। तब इस पक्षी ने सिंह को शिकार छोड़े हुए देखकर शाखा पर बैठा हुआ उससे पूछा 'हे सौम्य ! तुमको क्या दुःख है ?' उसने अपना हाल कहा। पक्षी ने कहा 'मैं इस हड्डी को निकाल सकता हूँ किन्तु इस डर से कि तुम मुझे खा जाओगे, मैं तुम्हारे मुख में घुस नहीं सकता।' सिंह बोला 'सौम्य ! मत डरो। मैं तुमको नहीं खाऊँगा, मुझे जीवन दान दो।' उसने कहा 'अच्छा।' उसको करवट लेटा दिया। पक्षी ने विचारा कि यह क्या जाने क्या करे। जिसमें वह मुँह बन्द न कर सके उस तरह से उसने दोनों ओठों के बीच में एक डण्डा खड़ा कर दिया तब उसके मुख में घुसा। और चोंच से हड्डी के टुकड़े पर प्रहार किया। हड्डी गिरकर निकल गयी। वह हड्डी को गिराकर सिंह के मुखसे निकल आया। निकलते समय उसने चोंच से मारकर डण्डे को भी गिरा दिया। शाखा पर जा बैठा। सिंह नीरोग होकर एक दिन बनैले भैंसे को मारकर खा रहा था। पक्षी ने मनमें विचार किया कि मैं इस की परीक्षा करूँ। उसके ऊपर की शाखा पर बैठकर उसके साथ बातचीत करते हुए उसने पहली गाथा को कहा—

जितना मुझे बल था उसके अनुसार मैंने तुम्हारी सहायता की। मृगराज ! तुमको नमस्कार है। कुछ हमें मिल सकता है ?'

यह सुनकर सिंह ने दूसरी गाथा कही—

'मैं रुधिर खाने वाला हूँ और नित्य भयङ्कर काम करनेवाला हूँ, यही बहुत है कि हमारे दांतों के बीच में जाकर के भी तुम जाते हो।'

इस बात को सुनकर पक्षी ने दूसरी दो गाथाओं को कहा:—

अकृतज्ञ और कुछ न करने वाला, और किये हुए का कुछ न विचार करने वाला, जिसमें कृतज्ञता नहीं है ऐसे की सेवा व्यर्थ है।

जिसके सम्मुख आने से मित्रधर्म भी नहीं निभता है ऐसे निर्दय और दयाहीन हत्यारे से दूर हट जाना चाहिये।

यह कह कर वह पक्षी वहाँ से चला गया।

—o-co-o—

## (१०) शश-जातक

प्राचीन काल में जब ब्रह्मदत्त काशी में राज्य कर रहे थे, बोधिसत्त्व शशयोनि में उत्पन्न होकर जंगल में रहते थे। उस जंगल के एक तरफ पर्वत था, एक तरफ नदी थी और एक ओर किनारे का गाँव था। उसके और तीन मित्र भी थे—वानर, शृगाल और ऊदबिलाव। वे चारो पण्डित एक स्थान में रहते थे। अपने २ स्थानों में जाकर शिकार पकड़ते थे और सन्ध्या के समय एक साथ आ बैठते। शशपण्डित 'दान देना चाहिये, शील की रक्षा करनी चाहिये, उपवास करना चाहिये' इस तरह इन तीनों को उपदेश देकर धर्म सिखाया करते थे। ये लोग उनके उपदेश को सुन कर अपने २ रहने की झाड़ियों में जाकर रहा करते थे। इस तरह से समय बीत रहा था। एक दिन बोधिसत्त्व ने आकाश को देखा और चन्द्र को देख कर, कल उपवास का दिन है, यह जाना। उन तीनों से कहा 'कल उपवास का दिन है। तुम तीनों भी शील की रक्षा करते हुए उपवास करो। शील का आश्रय लेकर दिया हुआ दान बड़े फल का होता है इसलिये याचक के आने पर अपने खाने की वस्तु में से उसे देकर खाना।' उन लोगोंने 'अच्छा' कह कर उनकी बात मान ली और अपने रहने के स्थानमें चले गये। दूसरे दिन के आने पर ऊदबिलाव अपने शिकार की खोज में निकला और गङ्गा किनारे पहुँचा। उसी समय एक मछुये ने सात रोहित मछलियोंको पकड़ा और लता में लपेट कर गङ्गा किनारे बालू में छिपा दिया। मछलियों को पकड़ने के

लिये स्वयं नीचे गङ्गाजी में उतर गया। ऊदबिलाव ने मछली की गन्ध को पाकर बालू को हटा कर मछलियों को देखा और उन्हें निकाल लिया। तीन बार जोरों से बोला 'कोई इनका स्वामी है ?' किसी को न देख कर लता को मुंह में दबाकर अपने रहने की झाड़ी में ले जाकर रख दिया। समय आने पर खाऊँगा यह विचार कर शील की रक्षा करते हुए पड़ रहा। शृगाल भी शिकार की खोज में निकला। एक खेत के रखवाले की कुटी में दो मांस शूल, एक गोधा, एक दही के कसोरे को देखा। 'कोई इनका स्वामी है ?' इस बात की तीन बार घोषणा की। किसी स्वामी को न देख कर दही के सिकहर में अपने गर्दन को डाल कर और मांस शूल और गोधा को मुंह में दबा कर ले गया और अपनी झाड़ी में रख छोड़ा। 'समय पर खाऊँगा' यह विचार कर अपने शील की रक्षा करता हुआ पड़ रहा। वानर भी वन में गया और आम के फलों को ले आकर अपने रहने के स्थान में रख दिया। 'समय पर खाऊँगा' यह विचार कर अपने शील की रक्षा करते हुए पड़ रहा। बोधिसत्व ने विचार किया कि समय पर निकल कर कुछ तृण खालूंगा। अपनी झाड़ी में पड़े हुए सोचने लगे 'हमारे पास कोई याचक आवेगा उसको तृण तो दिया नहीं जा सकता। तिल तन्दुलादि भी मेरे पास नहीं हैं, यदि मेरे पास कोई याचक आवेगा तो उसे अपने शरीर का मांस दूंगा।' उनके शीलके तेज से इन्द्र का श्वेत कम्बल युक्त शिलासन गरम हो उठा। उन्होंने उसका कारण जानकर 'शशराज की परीक्षा लूंगा' यह निश्चय किया। पहले ऊदबिलाव के वासस्थान में जाकर ब्राह्मण वेशमें खड़े हुए। ऊदबिलाव ने पूछा, 'ब्राह्मण ! किस लिये खड़े हो ?' उसने उत्तर दिया 'हे पण्डित ! यदि कुछ आहार मिले तो व्रती होकर श्रमण-धर्म का पालन करूं।' ऊदबिलाव ने कहा 'अच्छा ! तुम को आहार दूँगा।' इस तरह की बात करते हुए उसने पहली गाथा को कहा–

'मेरे पास जल से स्थल पर लायी हुई सात रोहित मछलियाँ हैं। हे ब्राह्मण ! इनको खाकर वनमें रहो।'

ब्राह्मण ने कहा 'समझ लीजिये कि मैंने पा लिया। मैं पीछे आऊंगा।' वह तब शृगाल के पास गये। उसने भी पूछा 'यहां क्यों खड़े हो?' उन्होंने भी वही उत्तर दिया। शृगाल ने कहा 'अच्छा दूँगा' और उनके साथ बात-चीत करते हुए दूसरी गाथा को कहा—

खेतिहारे के रात्रि-भोजन को मैं उठा लाया हूँ, वह यह है-दो मांस शूल, एक गोधा और एक दही का कसोरा। यह हमारे पास है इसे खाकर तुम वनमें रहो।

ब्राह्मण ने कहा 'अच्छा। मुझे मिल गया, मैं फिर आऊँगा।' इसके अनन्तर वे वानर के पास गये। उसने भी पूछा 'किस लिये खड़े हो?' उन्होंने वही उत्तर दिया। वानर ने कहा 'अच्छा, दूंगा' और बातचीत करते हुए तीसरी गाथा को कहा—

'पके हुए आम, ठण्ढा जल, और शीतल छाया ये हमारे पास हैं। इस को खाकर वनमें रहो।

ब्राह्मण ने कहा 'अच्छा मुझे मिल चुका, मैं फिर आऊँगा।'

इसके बाद वे शश पण्डित के पास गये। उनके भी पूछने पर कि क्यों खड़े हो? उन्होंने वैसे ही कहा। इसको सुनकर बोधिसत्त्व प्रसन्न होकर बोले 'ब्राह्मण! आहार के लिये मेरे पास आकर तुमने अच्छा किया। आज मैं पहले न दिए हुए दान को दूँगा और शीलवान् रह कर तुम प्राण-त्याग न करोगे। सो जाओ, लकड़ियों को इकट्ठा कर आग जलाओ और मुझे सूचित करो। मैं अपने को अग्नि में छोड़ दूँगा। जब मेरी शरीर पक जाये, मेरे मांस को खाकर तुम श्रमण-धर्म का पालन करना।' इस तरह से बातचीत करते हुए उन्होंने चौथी गाथा को कहा—

'शश के पास न तिल है, न मूंग है, न चावल है। इस आग से पके हुए मुझको खाकर वनमें रहो।'

शक्र ने उनकी बातको सुनकर अपने प्रभाव से अग्नि को उत्पन्न कर दिया और उनको सूचना दी। वे दर्भ तृण शयन से उठकर

वहां गये। उन्होने कहा 'यदि मेरे रोमों के भीतर प्राण हैं तो वे न मरें' तीन बार शरीर को कँपा कर अपने शरीर को दान के लिये तैयार कर, जिस तरह से राजहंस पद्म समूह में घुसता है, उसी तरह, प्रसन्न-चित्त होकर अग्नि में जा पड़े। किन्तु वह अग्नि बोधिसत्त्व के रोमकूप तक को भी गरम न कर सकी। ऐसा मालूम पड़ने लगा कि हिम के भीतर घुसे हों। वे शक्र को सम्बोधन कर बोले 'हे ब्राह्मण! तुम्हारी लगायी हुई आग अत्यन्त शीतल है, मेरे शरीर में रोम कूप तक को भी गरम नहीं कर सकती है। इसका क्या कारण है?' शक्र बोले 'पण्डित! मैं ब्राह्मण नहीं हूँ। मैं शक्र हूँ, तुम्हारी परीक्षा के लिये आया हूं।' बोधिसत्त्व बड़े गर्व से बोले 'शक्र! तुम दूर रहो। सारा संसार भी दान के द्वारा यदि मेरी परीक्षा ले तो भी मेरी दानहीनता की इच्छा को न देखेगा।' इनसे शक्र बोले 'शश पण्डित! तुम्हारे गुण सब कल्पों में प्रगट रहें।' यह कह कर उन्होंने पर्वत को दबाया। पर्वत के रसको लेकर चन्द्रमण्डल में शश का चिह्न लिख दिया। बोधिसत्त्व से विदाई लेकर, उनको उसी वन में उसी झाड़ी में कुश तृण के आसन पर बैठा कर, अपने देवस्थान में चले गये। वे भी चारो प्रसन्नता के साथ शील की रक्षा करते हुए, उपवास कर्म करते हुए जीवन बिताने लगे और अन्त में अपने कर्मानुसार गति को प्राप्त हुए।

---

## ( ११ ) मृतकभक्त-जातक

प्राचीन काल में जब काशी में ब्रह्मदत्त राज्य कर रहे थे तो एक तीनों वेद का जानने वाला सब दिशाओं में प्रसिद्ध वेदाध्यापक ब्राह्मण रहता था। उसने एक दिन निश्चय किया कि मृतक श्राद्ध करूँगा। एक बकरे को मंगवाया और शिष्यों से बोला 'इस छाग को नदी ले जाकर नहलाओ, माला पहराओ, और पञ्चांगुली की छाप देकर ले आवो।' 'अच्छा' कह कर चले और नदी के पास ले जाकर नहला कर नदी किनारे खड़ा किया। वह छाग अपने पूर्व-कर्म को जान कर प्रसन्न हुआ कि आज ऐसे दुःख से मैं छूटूंगा। इस

प्रसन्नता से वह ऐसे जोर से हंसा मानों कोई घड़ा फूट गया हो। फिर यह विचार कर कि यह ब्राह्मण मुझको मार कर मेरे पाये हुए दुःख को पावेगा उसके हृदय में ब्राह्मण के ऊपर बड़ा दया आयो और बड़े जोरों से रोने लगा। तब उन छात्रों ने उससे पूछा 'सौम्य छाग! तुम बड़े जोर से हँसे और बड़े जोर से रोये। किस कारण से हँसे और किस कारण से रोये?' उसने कहा 'इस कारण को मुझ से तुम अपने आचार्य के सामने पूछना।' वे उसे लेकर गये और इस बात को आचार्य से कहा। आचार्य ने उनके वचनों को सुन कर बकरे से पूछा 'छाग! तुम क्यों हँसे और क्यों रोये?' बकरा अपने किये हुए कर्म को जातिस्मर ज्ञान से स्मरण कर ब्राह्मण से बोला 'ब्राह्मण! मैं भी पहले तुम्हारी तरह वेद पढ़ाने वाला ब्राह्मण था। छाग मार करके मैंने श्राद्ध किया। सो मैंने एक छाग के मारने के कारण से एक कम पांच सौ जन्मों में शीशच्छेद को प्राप्त किया। यह मेरा अखिरी जन्म है। सो मैं आज ऐसे दुःख से छूटूंगा इस विचार से मैं प्रसन्न हुआ। इसी कारण से हँसा। और रोया इस लिये, कि मेरे मन में तुम्हारे ऊपर दया आ गयी। एक छाग को मार कर मैंने पांच सौ जन्मों में शिर कटाने के दुःख को प्राप्त किया। आज मैं उस दुःख से छूटूंगा। किन्तु यह ब्राह्मण मुझे मार कर मेरी तरह पांच सौ जन्मों में सिर कटाने के दुःख को प्राप्त करेगा।' ब्राह्मण बोला 'छाग! मत डरो। मैं तुम्हें न मारूंगा।' बकरा बोला 'ब्राह्मण! क्या कहते हो? तुम्हारे मारने या न मारने से आज कुछ न होने का। मैं मरने से बचाया नहीं जा सकता।' ब्राह्मण बोला 'छाग! मत डरो। मैं तुम्हारे रक्षकों को लेकर तुम्हारे साथ साथ घूमूंगा।' छाग ने उत्तर दिया 'ब्राह्मण! तुम्हारे रक्षक भले सावधान हों किन्तु मेरा पाप बहुत बलवान है।' ब्राह्मण ने छाग को छोड़ दिया। 'इस छाग को किसी को भी मारने न दूंगा' यह कह कर अपने शिष्यों को लेकर बकरे के साथ घूमने लगा। छोड़ते ही वह बकरा एक चट्टान पर उगी हुई झाड़ी के पत्तों को गर्दन फैला कर खाने लगा। उसी समय उस चट्टान पर बिजली गिरी। एक चट्टान का टुकड़ा

टूट कर बकरे की फैलायी हुई गर्दन पर गिरा और उसका शिर कट गया। लोगों की भीड़ इकट्ठी हो गई। उस समय बोधिसत्त्व उस स्थान में वन-देवता होकर उत्पन्न हुए थे। सब लोगों के देखते हुए ही अपने देवप्रभाव से आकाश में आसन बाँध बैठ गये। 'यदि ये जीव पाप के फल को जानें तो किसी के भी प्राण का नाश न करें।' इस धर्म को मधुर स्वर से सिखाते हुए उन्होंने इस गाथा को कहा—

यदि सब जीव जान जाँय कि जन्म ग्रहण से बड़े दुःखों को भोगना पड़ता है तब कोई भी प्राणी दूसरे प्राणी को न मारे। क्योंकि जीवहिंसक को सर्वदा शोक ही प्राप्त करना होता है।

इस तरह से महासत्त्व ने नरक के भय से डराकर धर्म का उपदेश किया। मनुष्य लोग भी उस उपदेश को सुनकर नरक भय से डर गये और जीवहत्या से हट गये। बोधिसत्त्व भी धर्मोपदेश देकर, लोगों को शील में प्रतिष्ठित कर, कर्मानुसार गति को प्राप्त हुए। लोग भी बोधिसत्त्व के उपदेश को मानकर दानादि पुण्यकर्मों को कर के देवलोक में गये।

---

## (१२) बावेरु-जातक

प्राचीन काल में जब ब्रह्मदत्त काशी में राज्य कर रहे थे तो बोधिसत्त्व मोर योनि में उत्पन्न हुए। पूर्वबुद्धि को प्राप्त कर और सौभाग्य युक्त हो वन में घूमा करते थे। उसी समय एक बार बनिया लोग किसी कौवे को लेकर बावेरु राज्य में गये। उस समय बावेरु राज्य में पक्षी बिल्कुल न थे। आने जाने वाले राज्यवासी लोग उसको कुएँ पर बैठा देखकर कहने लगे 'इसके सुन्दर वर्ण को देखो, कैसा कण्ठ, कैसा मुख और टोंट है, मणि गोलक की तरह सुन्दर आँखें हैं' इस तरह कौवे की प्रशंसा करके बनियों से बोले 'इस पक्षी को हम लोगों को दे दीजिये। हम लोगों का इससे बड़ा काम निकलेगा। तुम

लोग अपने राज्य में जाकर दूसरा ले लेना।' 'तब मूल्य से लो।' 'कार्षापण लेकर दो।' 'नहीं देंगे।' इस तरह क्रम से दाम बढ़ाकर राज्य वासियों ने कहा 'सौ लेकर हम को दो। हमारा इससे बड़ा उपकार होगा। तुम लोगों के साथ मेरी मित्रता रहे।' इस तरह सौ कार्षापण लेकर बनियों ने उसको दिया। उन लोगों ने उसको लेकर सोने के पिंजड़े में रक्खा और बहुत प्रकार के मत्स्य मांस से तथा फलादि से उसका सत्कार करने लगे। और पक्षियों के न रहने के स्थान में दस असद् धर्मों से युक्त कौवा भी पूजा जाने लगा। दूसरी बार वे बनिये एक अच्छे मयूर को लेकर गये। उन्होंने उसको ऐसा सिखाया था कि कुछ अक्षरों के उच्चारण से वह बोलने लगता और ताली बजाने से नाचने लगता। भीड़ इकट्ठी हो जाने पर नाव के अग्रभाग में खड़े होकर पंखों को फैलाकर मधुर स्वर निकालता हुआ नाचने लगा। मनुष्य इसको देखकर बड़े प्रसन्न हुए। वे बोले 'इस सुन्दर सुशिक्षित पक्षी को हमें दे दो।' बनिये बोले 'पहले हम लोग कौवा लेकर आये थे तब तुम लोगों ने उसको ले लिया। अब इस मोर को लेकर आये हैं तो इसे भी माँगते हो। तुम्हारे राज्य में पक्षी लेकर आना असम्भव है।' वे बोले—'ठीक है, किन्तु आप लोग अपने राज्य में जाकर दूसरा पा जायँगे इससे हमको दे दो।' इस तरह से मूल्य बढ़ा कर हजार देकर उन लोगों ने ले लिया। उसको लेकर सप्त रत्न जटित पिंजड़े में रक्खा और मत्स्य मांस फलादिकों से मधु, लावा, चीनी, शर्बत आदि से उसका स्वागत-सत्कार करने लगे। मयूरराज का बड़ा सत्कार हुआ। उसके आने के समय से कौवे का आदर-सत्कार कम हो गया। कोई उसको देखना भी न चाहता था। कौवा खाना पीना न पाकर 'कांव २' करता हुआ गन्दे स्थानों में जाकर उतरा।

शिक्षित और मञ्जुभाषी मोरको न देखने से लोग कौवे की मांस फल आदि के द्वारा पूजा करते थे।

जब स्वरसम्पन्न मोर बावेरु राज्य में आ गया तो कौवे का लाभ और सत्कार नष्ट हो गया।

जब तक धर्म रक्षक, तेजस्वी बुद्ध नहीं उत्पन्न होते हैं तभीतक बड़े २ ब्राह्मण और श्रमणों की पूजा होती है।

जब स्वरसम्पन्न बुद्ध धर्म का उपदेश देने लगे तब विद्वानों का लाभ और सत्कार दूर हो गया।

—❀:०:❀—

## ११—वलाहस्स—जातक

प्राचीन काल में ताम्रपर्णी द्वीपमें श्रीशवस्तु नामका यक्षनगर था। वहाँ यक्षिणी लोग रहा करती थीं। जहाजों के डूब जाने पर जब वणिग्जन वहाँ पहुँचते थे तब ये यक्षिणी लोग सजधज कर खाने पीने की वस्तुओं को लेकर, दासियोंसे घिरी हुई लड़कों को गोद में लेकर उनके पास जाती थीं। जिसमें वे लोग समझें कि हम लोग मनुष्यों के स्थानों में आए हुए हैं, वे (अपनी माया से) खेती गोपालन आदि करते हुए मनुष्यों को तथा चरते हुए गो आदि पशुओं को दिखला देती थीं। बनियों के पास जाकर कहतीं—'इस यवागूको पीजिए, भात खाइए, इस भोजन को खाइये।' बनिया लोग उनको न जानते हुए उनके दिये हुये वस्तुओं को खा लेते थे। वे खा पीकर जब विश्राम करते तब उनसे बात-चीत करतीं। वे उनसे पूछतीं—'तुम लोग कहाँ के रहने वाले हो, कहाँ से आये हो, कहाँ जाओगे, किस काम से यहाँ आये हो इत्यादि।' जब वे कहते 'जहाज डूबने से यहाँ आये हैं' तब कहतीं—'हम लोगों के भी स्वामी जहाज पर चढ़कर गये हैं, तीन वर्ष बीत गये हैं। वे मर गये होंगे। तुम लोग भी बनिया ही हो। हम लोग तुम्हारी दासी होकर रहेंगी।' यह सब कहकर स्त्रियोचित हाव-भाव विलासों से उन्हें लुभाकर यक्ष—नगर में ले जाती थीं। यदि पहिले से पकड़े हुए मनुष्य रहते तो उनको माया की सिकड़ी से बाँध कैदखाने में डाल देती थीं। अपने वासस्थान में डूबे जहाजों के मनुष्यों को न पाकर कल्याणी से लेकर नागद्वीप तक विचरा करती थीं। यही उनका धर्मभाव था। एक दिन डूबे जहाज वाले पाँच सौ

बनिये वहाँ उतरे। वे उनके पास जाकर उनको लुभाकर यक्षनगर ले गईं। पहिले धरे हुए मनुष्यों को माया की शृङ्खला से बाँध कैदघर में डाल दिया। सबसे बड़ी यक्षिणी सबसे बड़े बनिये के पास गई। बाकी यक्षिणियों ने बाकी बनियों को अपना अपना पति बनाया। ज्येष्ठ-यक्षिणी रात में जब बनिया सो जाता उठकर जाती और कैदखाने में मनुष्यों को मार कर खा जाती और फिर लौट आती। बाकी यक्षिणी भी यही करती थीं। नर-मांस खाकर आने के अनन्तर ज्येष्ठ यक्षिणी की शरीर ठण्डी हो जाया करती। ज्येष्ठ सेठ ने जान लिया कि यह यक्षिणी है। वह सोचने लगा—'ये सब पाँच सौ भी यक्षिणी ही होंगी। हम लोगों को भागना चाहिये।' दिन होने पर मुख धोने के लिये जाकर उसने बाकी बनियों से कहा—'ये सब यक्षिणी हैं, मानुषी नहीं हैं। जब दूसरे डूबे जहाज वाले आ जायँगे, ये उनको स्वामी बनाकर हम लोगों को खा जायँगी। आओ हम लोग भागें।' उनमें से अढ़ाई सौ बोले—'हम लोग इनको छोड़ न सकेंगे। तुम लोग जाओ। हम लोग नहीं भागेंगे।' ज्येष्ठ सेठ अपने वचन मानने वाले अढ़ाई सौ बनियों को लेकर उनसे डरा हुआ भागा। उस समय बोधिसत्व बलाहाश्व (उड़ने वाले घोड़े) के शरीर को धारण कर उत्पन्न हुये थे। उनके सब अङ्ग श्वेत, काक की तरह सिर, मूँज के सदृश केश थे। वे ऋद्धिमान् तथा आकाश-गामी थे। वह हिमालय से उड़कर ताम्रपर्णी द्वीप में जाया करते थे। वहाँ ताम्रपर्णी के किनारे अपने से उगे हुये धानको खाया करते थे। वह वहाँ से आते समय 'कोई देशमें जाने वाला है' 'कोई देश में जाने वाला है' इस तरह दया-पूर्ण मनुष्यवाणी से तीन बार पुकार कर पूछ लिया करते थे। ये बनिये उनकी वाणी को सुनकर उनके पास गये। हाथ जोड़ बोले 'स्वामिन्! हम लोग देश जाना चाहते हैं।' वे बोले—'तब हमारी पीठ पर चढ़ जाओ। उनमें से कुछ लोग उन पर चढ़ गये, कुछ लोगों ने पूँछ धर लिया और कितने हाथ जोड़े खड़े ही रहे। बोधिसत्त्व ने उन सब अढ़ाई सौ बनियों को अपने प्रभाव से देश में ले जाकर अपने २ स्थानों पर पहुँचा दिया तब अपने

ब्रह्मस्थान में गये। वे यक्षिणियाँ दूसरों के आने के बाद उन बचे हुए अढ़ाई सौ मनुष्यों को बांधकर खा गईं।

---

## ( १४ ) शूर्पारक-जातक

प्राचीन काल में भरुराष्ट्र में भरुनाम के राजा राज्य करते थे। भरुकच्छ नाम का उनका पत्तन ग्राम था। तब बोधिसत्त्व भरुकच्छ में निर्यामक ज्येष्ठ के पुत्र होकर उत्पन्न हुए। उन लोगों ने उनका नाम शूर्पारक कुमार रक्खा। वह बड़े परिवार के साथ बढ़ते हुए सोलह वर्ष की अवस्था में 'ही निर्यामक कार्य में कुशल हो गये। पिता के मरने पर निर्यामक ज्येष्ठ होकर निर्यामक कार्य करने लगे। वे पण्डित और ज्ञानवान् थे। जिस जहाज पर वे आरूढ़ रहते वह कभी डूबती न थी। पिछले समय में लवण जल से नष्ट होकर उनकी दोनों आँखें चली गयीं। तब से निर्यामक ज्येष्ठ होने पर भी निर्यामक काम छोड़ दिया। 'राजा के आश्रित होकर जीविका चलावेंगे' यह विचार कर राजा के पास गये। राजा ने अर्घापनीय कार्य में उनको नियुक्त कर दिया। तब से वह राजा के हाथी, घोड़े, मोती आदि बहुमूल्य वस्तुओं के मूल्य आदि का निर्णय करने लगे। 'यह राजा का मङ्गल हस्ती होगा' यह समझकर लोग एक दिन काले पत्थर के शिखर के समान रूप वाली हाथी ले आये। उसको देखकर राजा ने कहा 'पण्डित को दिखाओ।' वे उसको उनके पास ले गये। उन्होंने उसके शरीर को हाथ से मसल कर कहा 'यह मङ्गल हस्ती होने योग्य नहीं है। शरीर के पीछे के भाग में यह बेढंगा है। इसकी माता इसके प्रसव करने के समय में ठीक तरह से सम्हाल न सकी। इस लिए यह जमीन पर गिरा और पीछे के पैरों में बेढंगा हो गया।' हाथी को लेकर आये हुए लोगों से पूछा। उन लोगों ने कहा 'पण्डित ठीक कहते हैं।' इस बात को सुन कर राजा प्रसन्न हुए और इनको आठ कार्षापण दिलवाया। फिर एक दिन 'यह राजा का मङ्गलाश्व होगा' यह कह कर लोग एक घोड़े को लेकर आये। उसको भी राजा ने पण्डित के पास भेज दिया। उन्होंने उसको हाथ से

छूआ और कहा'यह मङ्गलाश्व होने के योग्य नहीं है। इसके उत्पन्न होने के दिन ही इसकी माता मर गई। माता के दूध को न पाकर पूरी वृद्धि को नहीं पा सका।' यह बात भी उनकी सच निकली। राजा ने इसको भी सुन कर आठ ही कार्षापण दिलवाया। इस तरह एक दिन लोग एक रथ लेकर आये और कहा कि यह राजा का मङ्गल रथ होगा। उसको भी राजा ने उन्हीं के पास भेज दिया। उन्होंने उसे हाथ से छू करके कहा-'यह रथ छिद्रयुक्त वृक्ष से बनाया गया है। इस लिए राजा के योग्य नहीं।' यह भी कथा उनकी सच निकली। राजा ने इसको सुनकर आठ ही कार्षापण दिल-वाया। इसी तरह एक दिन एक अच्छे बहुमूल्य कम्बल को लोग ले आये उसको उन्हीं के पास भेज दिया। उन्होंने हाथ से छू कर कहा इसमें एक जगह मूषे का काटा हुआ है।' खोजकर लोगों ने देखा और राजा को सूचना दी। तब राजा सन्तुष्ट हुए। किन्तु आठही कार्षापण दिल-वाया। उन्होंने विचार किया 'यह राजा ऐसे भी आश्चर्यों को देख कर आठ ही कार्षापण दिलवाता है। इस राजा का देना नाऊ के देने की तरह है। नाऊ का उत्पन्न होगा। ऐसी राज-सेवा से क्या लाभ। अपने वास स्थान में ही चलकर रहूँगा।' यह विचार कर वे भरुकच्छ पत्तन को लौट आये। जिस समय वे वहाँ रहते थे कुछ बनियों ने जहाज को तैयार कर किसको निर्यामक बनावें यह विचार करने लगे। उन लोगों ने सोचा जिस जहाज पर सूर्पारक पण्डित रहते हैं वह डूबती नहीं। यह पण्डित उपाय कुशल हैं। अन्धे होने पर भी यही उत्तम हैं। यह सब समझकर उनके पास गये और उनसे कहने लगे 'आप हमारे निर्यामक बनिये।' वे बोले 'भैया! मैं अन्धा हूँ। कैसे निर्यामक का काम करूँगा?' उन लोगों ने उत्तर दिया 'स्वामिन्! आप अन्धे होने पर हम लोगों के लिए उत्तम हैं।' इस तरह बार २ प्रार्थित होने पर उन्होंने कहा 'अच्छा भाई! तुम लोगों की प्रार्थना को मान कर मैं निर्यामक बनूँगा।' वे उनके जहाज पर जा बैठे। वे लोग जहाज के द्वारा

महासमुद्र में निकल पड़े। जहाज सात दिन तक निर्विघ्न चली गयी। तब अकस्मात् तूफान उत्पन्न हुआ। इसी तरह से चार महीने तक समुद्र पर घूम कर वह जहाज खुरमाल नाम के समुद्र में पहुँची। पानी में मनुष्य के समान शरीर वाली और छुरे के समान नासिका वाली मछलियां डूब उतरा रही थीं। बनियों ने उसको देख कर बोधिसत्त्व से इस समुद्र का नाम पूछते हुए इस पहली गाथा को कहा—

'यहां छूरे की ऐसी नाक वाले मनुष्य डूब उतरा रहे हैं। हम शूर्पारक तुम से पूछते हैं यह कौन समुद्र है?'

उनसे पूछे जाने पर बोधिसत्त्व ने अपने निर्यामक सूत्र के आधार से दूसरी गाथा को कहा—

'भरुकच्छ से जहाज पर निकले हुए धनार्थी बनियों को यह विदित हो कि इसका नाम क्षुरमाली है।'

उस समुद्र में हीरा उत्पन्न होता था। बोधिसत्त्व ने सोचा यदि हम इनसे कह दें कि यह वज्र (हीरे) का समुद्र है तो यह सब इतना लाद लेंगे कि जहाज को डुबा देंगे। यह विचार कर उनसे बिना कहे जहाज को लगा कर उपाय से एक डोंगा लेकर मछली पकड़ने के ढंग से जाल फेंकवा कर हीरे को निकलवा कर जहाज में डलवा दिया और अल्प मूल्य वाली वस्तुओं को समुद्र में फेंकवा दिया। जहाज उस समुद्र को पार कर अग्निमाल नाम के समुद्र में पहुँची। वह जलती हुई अग्नि राशि की तरह, मध्याह्न के सूर्य की तरह चारों ओर चमक फैलाता हुआ पड़ा था। बनियों ने—

'जिस तरह अग्नि या सूर्य दिखाई पड़ता है वैसा ही यह समुद्र दिखाई पड़ता है। हम तुमसे शूर्पारक पूछते हैं यह कौन समुद्र है?'

इस गाथा के द्वारा उनसे पूछा।

बोधिसत्त्व ने भी उन लोगों से दूसरी गाथा फिर कही—

'भरुकच्छ से जहाज पर निकले हुए धनार्थी बनियों को विदित हो कि इसको अग्निमाली कहते हैं।'

उस समुद्र में सोना उत्पन्न होता था। महासत्त्व ने पूर्व नीति से ही तब सोना निकलवा कर नाव में डलवा लिया। जहाज उस समुद्र को पार कर दूध और दही के समान चमकने वाले दधिमाल नाम के समुद्र में पहुँची। बनियों ने—

'जिस तरह दही का दूध दिखाई पड़ता है उसी तरह यह समुद्र दिखाई पड़ता है। हम तुम से शूर्पारक पूछते हैं कि यह कौन समुद्र है?'

इस गाथा के द्वारा उसका नाम पूछा। महासत्त्व ने बाद की गाथा से उत्तर दिया—

'भरुकच्छ से जहाज पर निकले हुए धनार्थी बनियों को विदित हो कि इसको दधिमाली कहते हैं।'

उस समुद्र में चाँदी उत्पन्न होती थी। उन्होंने उसको भी उपाय से उठवा कर जहाज में डलवा लिया। जहाज उस समुद्र को भी लांघकर हरे कुश तृण की तरह हरे भरे खेत की तरह दिखाई पड़ने वाले नीलवर्ण के कुशमाल नामके समुद्र में पहुँची। बनियों ने—

'जिस तरह कुश या अनाज हरा दिखाई पड़ता है उसी तरह यह समुद्र दिखाई पड़ता है। हम तुम से शूर्पारक पूछते हैं यह कौन समुद्र है?'

यह बात गाथा के द्वारा उन लोगों ने पूछी। उन्होंने इसके बाद वाली गाथा से जवाब दिया।

'भरुकच्छ से जहाज पर निकले हुए धनार्थी बनियों को यह विदित हो कि यह कुश–माली कहा जाता है।'

उस समुद्र से नीलमणि उत्पन्न होती थी। उन्होंने उसको भी उपाय से निकलवा कर जहाज में डलवा दिया। जहाज उस समुद्र को भी लांघकर

नलवन की तरह या वेणु वन की तरह दिखाई पड़ने वाले नलमाल नाम के समुद्र में पहुंची। बनियों ने—

'जिस तरह नल या वेणु दिखाई पड़ता है उसी तरह यह समुद्र दिखाई पड़ता है। हम तुम से शूर्पारक पूछते हैं यह कौन समुद्र है?'

इस गाथा के द्वारा उसका भी नाम पूछा। बोधिसत्त्व ने बाद की गाथा के द्वारा कहा—

'भरुकच्छ से जहाज पर निकले हुए धनार्थी बनियों को विदित हो कि यह नलमाली कहा जाता है।'

उस समुद्र में वैदूर्य उत्पन्न होता था। उन्होंने उसको भी निकलवा कर जहाज में डलवा दिया। बनिया लोगों ने नलमाली को पार कर बड़वा-मुख नाम के समुद्र को देखा। वहाँ जल निकल-निकल कर सब तरफ से ऊपर आता था। सब तरफ से जल ऊपर उठने के कारण किनारे की ओर बड़ा गर्त सा दिखाई पड़ता था। लहरें उठ कर एक ओर प्रपात की तरह मालूम होती थीं। बड़ा भय उत्पन्न करने वाला शब्द उत्पन्न होता था। कानों को फोड़ता हुआ हृदय हिला देता था। डरे हुए बनियों ने उसको देख कर—

'बड़ा भयंकर, डरावना, अमानुष शब्द सुनाई पड़ता है। बड़े गर्त और प्रपात की तरह समुद्र दिखाई पड़ता है। हम तुम से शूर्पारक पूछते हैं यह कौन समुद्र है?'

इस गाथा के द्वारा उसका नाम पूछा।

'भरुकच्छ से जहाज पर निकले हुए धनार्थी बनियों को विदित हो कि यह बड़वामुख कहा जाता है।'

इस गाथा के द्वारा बोधिसत्त्व ने उसका नाम बतलाया। वे बोले 'यह जहाज बड़वामुख समुद्र में पहुंच गई है। यहां से लौट नहीं सकती है।

वह आयी हुई जहाजों को डुबा कर विनष्ट कर देता है।' उस जहाज में सात सौ मनुष्य चढ़े थे। वे सब के सब मरण भय से डर कर, मानों एक प्रहार लग गया हो या अवीचि नाम के नरक में पड़े पक रहे हों, अत्यन्त दुःखित स्वर से चिल्ला उठे। बोधिसत्त्व ने विचार किया 'मुझको छोड़ कर इनका और कोई कल्याण नहीं कर सकता है। सत्यक्रिया के द्वारा इनका कल्याण करूंगा।' उनसे पुकार कर कहा 'मुझे शीघ्र गन्ध जल से स्नान कराओ और अहत वस्त्र को पहनाओ, पुण्यपात्री तैयार करो, जहाज के अग्र भाग में बैठाओ।' उन लोगों ने झटपट वैसा ही किया। बोधिसत्व ने, दोनों हाथों से पुण्यपात्री को लेकर, नाव के अग्रभाग में खड़े हुए, सत्य क्रिया को करते हुए, अन्त की गाथा को कहा—

'जिससे मैं चल फिर सकता हू, जिससे मैं विज्ञता को प्राप्त कर सका हूँ यदि एक प्राणी को भी अपने हाथ से मारा हुआ नहीं जानता हूं तो इस सत्य के बल से यह जहाज स-कुशल लौट जाये।'

चार मास विदेश में घूमती हुई जहाज ऋद्धिमती के समान समृद्धि के साथ भरुकच्छ पत्तन में मानों एक दिन में ही पहुंच गई। जाकर नाविक लोगों के घर द्वार से थोड़ी दूर पर ठहर गई। बोधिसत्त्व ने उन बनियों को सोना, चाँदी, मणि, प्रवाल, हीरा बाँट कर दे दिया। 'बस इतने रत्न तुम्हारे लिये पर्याप्त हैं, फिर समुद्र में न घुसना' यह उनको उपदेश दिया। जीवन भर दानादि पुण्य कर अन्त में देवलोक में गये।

## ( १५ ) शीलानिशंसजातक

प्राचीनकाल में काश्यप के सम्यक् सम्बुद्धकाल में स्रोतापन्न आर्यश्रावक एक नापितकुटुम्ब के साथ जहाज पर चढ़े। उस नाऊकी भार्या ने 'इनके सुख दुःख का भार आपके ऊपर है' यह कह कर उस उपासक के हाथ में नाऊ को सौंप दिया। वह जहाज सातवें दिन समुद्र में डूब गई। वे दोनों जन

एक तख्ते में लगे हुये किसी द्वीप में पहुँचे। वहाँ वह नाऊ पक्षियों को मार कर पकाता और खाने के समय उपासक को भी देता। उपासक 'मुझे न चाहिये' कहकर न खाते। उन्होंने विचार किया—'इस स्थान में हमारा तीनों शरणों को छोड़कर और कोई सहारा नहीं है।' यह हृदय में निश्चित कर तीनों रत्नों के गुणों का स्मरण करने लगे। उनके इस तरह स्मरण करने से उस द्वीप में प्रकट हो नागराज ने अपने शरीर को जहाज के रूप से उद्भावित किया। उसके निर्यामक समुद्र देवता हुये। जहाज सातो रत्नों से भरी थी। उसमें इन्द्र-नीलमणि के बने हुये तीन कूपक थे। सोने के अलङ्कार थे। चाँदी के डाँड़े थे। सुवर्णमय प्रदर थे। समुद्र देवता जहाज पर खड़े हो घोषणा करने लगे—'कोई जम्बूद्वीप जाने वाला है।' उपासक ने कहा 'हम जाने वाले हैं।' उन्होंने कहा—'ऐसा है तो आओ, जहाज पर चढ़ो।' उन्होंने जहाज पर चढ़कर नापित को पुकारा। समुद्र देवता ने कहा—'तुम्हीं को यह मिल सकती है, इसको नहीं।' उन्होंने पूछा—'किस कारण से?', समुद्र देवता ने उत्तर दिया—'इसमें शील गुणाचार नहीं है। यही कारण है। मैं तुम्हारे लिये यह नाव लाया हूँ, इसके लिये नहीं।' उपासक ने कहा—'अच्छी बात है। मैं अपने दिये हुए दानों को, रक्षित किये हुए शीलों को इसको देता हूँ।' नापित ने कहा—'स्वामिन्! मैं इसका अनुमोदन करता हूँ।' समुद्र देवता ने कहा—'अब मैं इसे ले लूँगा' और उसे भी चढ़ा लिया। दोनों को समुद्र के पार कर नदी से होते हुये काशी जाकर अपने प्रभाव से दोनों को घर पहुँचा दिया। 'पण्डितों ही के साथ संसर्ग करना चाहिये। यदि इस नापित का उपासक से संसर्ग न हुआ होता, तो यह समुद्र में ही नष्ट हो जाता।' इस तरह पण्डित संसर्ग के गुणों को कहते हुये इन गाथाओं को समुद्र देवता ने कहा—

'देखो श्रद्धा का, शील का और त्याग का फल यह है। नागराज जहाज के रूप से श्रद्धालु उपासक को ढो रहे हैं।'

'सज्जनों के साथ ही बैठना चाहिये। सज्जनों से ही बातचीत करनी चाहिये। सज्जनों के संसर्ग से नाऊ स्वस्ति को प्राप्त कर रहा है।'

इस तरह समुद्र देवता ने आकाश में स्थित होकर धर्म सिखलाया। उपदेश देकर नागराज को लेकर अपने विमान में चले गये।

---

## ( १६ ) चर्मशाटकजातक

प्राचीनकाल में जब वाराणसी में ब्रह्मदत्त राज्य कर रहे थे, उस समय बोधिसत्त्व किसी वणिक् कुल में उत्पन्न होकर व्यापार करते थे। उसी समय एक चर्मशाटक परिव्राजक वाराणसी में भिक्षा के लिये घूमते हुये मेढ़ों के लड़ने के स्थान में पहुँचे। वहाँ एक मेढ़ेको पीछे हटते हुये देखकर उन्होंने समझा कि यह मेरा सत्कार कर रहा है और वहाँ से बिना हटे यों विचार करने लगे—'इतने इन मनुष्यों के बीच में एक यही मेढ़ा है जो हमारे गुणों को जानता है।' उसके सामने हाथ जोड़कर खड़े हुये उन्होंने प्रथम गाथा को कहा—

'यह पशु कल्याण स्वरूप है, सुन्दर है, अच्छा है जो जाति और वेद से युक्त ब्राह्मण की पूजा करता है।'

उसी क्षण में बाजार में बैठे हुए पण्डित बनिया ने उस परिव्राजक से मना करते हुए दूसरी गाथा को कहा—

'ब्राह्मण! क्षणिक दर्शन से इस पशु का विश्वास मत करो! जोरों से प्रहार करने की इच्छा से वह पीछे हट रहा है। बहुत जोरों का प्रहार करेगा।'

वह पण्डित बनिया यों कह ही रहा था कि मेढ़ा जोरों से आया और उनके जङ्घों में प्रहार किया। और उनको वहीं पीड़ा से बेकाम कर गिरा दिया। वह हाय २ करते हुए गिर गये। बोधिसत्त्व ने इस बात को प्रकाशित करते हुए तीसरी गाथा को कहा—

'हड्डी टूट गई। झोली की सब वस्तु तितर-बितर हो गई। ब्राह्मण का सब बर्तन टूट गया। आँसुओं को बहाकर वह रो रहा है। दौड़ो! ब्रह्मचारी मारा जा रहा है।'

चौथी गाथा को परिव्राजक ने कहा—

'इसी तरह वह मारा जाता है जो अपूज्य को नमस्कार करता है। जिस आज मैं मूर्ख मेढ़े से मारा गया।'

इस तरह से विलाप करते हुए उसने वहीं अपने प्राणों को छोड़ दिया।

---

## ( १७ ) उत्सङ्ग-जातक

प्राचीन काल में वाराणसी में जब ब्रह्मदत्त राज्य कर रहे थे तो तीन पुरुष वन के पास खेत जोत रहे थे। बाकी सब कथा * पूर्व सदृश ही है। तब राजाने उससे पूछा 'तीनों जनों में तुम किसको छोड़ाना चाहती हो।' उसने पूछा 'महाराज! आप तीनों को नहीं छोड़ सकते हैं?' राजाने कहा 'नहीं छोड़ सकते।' उस स्त्री ने कहा 'यदि तीनों को आप नहीं छोड़ सकते हैं तो मेरे भाईको छोड़ दीजिये।' राजाने कहा 'पुत्र या स्वामीको छुड़ा लो। भाई लेकर क्या करोगी?' इस पर उसने कहा 'महाराज! ये सब तो सुलभ हैं किन्तु भाई दुर्लभ है।' यह कह कर उसने इस गाथा को कहा—

'महाराज! पुत्र हमारी गोदमें हैं। मार्गमें चलते हुए पति मिलते हैं। मैं उस देशको नहीं देखती हूँ जहां से सगे भाई को ले आऊँ।'

राजा यह समझ कर कि यह सच कहती है सन्तुष्ट हुए और तीनों जनों को कैदखाने से ले आकर उसको दे दिया। वह उन तीनों को लेकर चली गई।

—•❀∘—

## ( १८ ) वैदर्भ-जातक

प्राचीन कालमें जब वाराणसीमें ब्रह्मदत्त राज्य कर रहे थे तो एक गाँवमें कोई ब्राह्मण वैदर्भ नामके मन्त्रको जानता था। वह मन्त्र बड़ा अमूल्य था। नक्षत्र योगके प्राप्त होने पर उस मन्त्र को जपकर आकाश की तरफ देखने

---

* जातकारम्भ में दी हुई कथातरणिका को देखिए।

से आकाश से सप्तरत्नों की वर्षा होने लगती थी। उस समय बोधिसत्त्व उस ब्राह्मण के पास विद्याग्रहण करते थे। एक दिन वह ब्राह्मण बोधिसत्त्व को साथ लेकर किसी काम से अपने गांव से निकल कर चेदि राज्य में गये। मार्ग में एक वन के स्थानमें प्रेषणक चोर आक्रमण करते थे। उन्हों ने बोधिसत्त्व और उस वैदर्भ ब्राह्मण को पकड़ा। ये सब प्रेषणक चोर क्यों कहे जाते थे? वे लोग दो पुरुषों को पकड़ कर एक को धन लेने के लिये भेज दिया करते थे। इसी लिये वे प्रेषणक चोर कहे जाते थे। वे जब पिता पुत्र को पकड़ते तो पिता से कहते 'तुम हमारे लिये धन लाओ और तब अपने पुत्र को लेकर चले जावो।' इसी उपाय से माता पुत्री को पकड़ कर माता को भेज देते। बड़े भाई और छोटे भाई को पकड़ कर बड़े भाई को भेज देते। आचार्य और शिष्य को पकड़ कर शिष्य को भेज देते। उस समय भी उन लोगों ने वैदर्भ ब्राह्मण को पकड़ कर बोधिसत्त्व को भेज दिया। बोधिसत्त्व ने आचार्य को नमस्कार कर कहा 'मैं एक दो दिन के भीतर आजाऊँगा। आप डरियेगा मत। किन्तु आप मेरा वचन मानियेगा। आज धन बरसाने वाले नक्षत्र का योग होगा। दुःख से कातर होने पर भी मन्त्र जप कर धन न बरसाइयेगा। यदि बरसाइयेगा तो आप भी नष्ट हो जायंगे। और ये पाँच सौ चोर भी।' इस तरह आचार्य को उपदेश देकर वह धन के लिये गये। चोर लोगों ने भी सूर्य के अस्त हो जाने पर ब्राह्मण को बाँधकर डाल दिया। उसी समय आकाश में पूर्णचन्द्र मण्डल दिखलाई पड़ा। ब्राह्मण ने नक्षत्र को देख कर मन में सोचा 'धन बरसाने का नक्षत्र योग तो प्राप्त हो गया है। इस दुःख के उठाने से क्या लाभ। मन्त्र जप कर रत्न बरसा दूँगा। चोरों को धन दे दूँगा और फिर आनन्दसे चला जाऊँगा।' यह विचार कर चोरों से बोले 'चोर लोग! तुम लोग हमको किस लिये पकड़े हो?' उन लोगों ने कहा 'महाराज! धन के लिये।' तब ब्राह्मण बोला 'यदि तुम लोगों को धन ही से काम है तो झटपट मुझको बन्धन से छोड़ कर सिर से नहवाओ। अहत वस्त्र को पहनाओ। चन्दन

आदि लगाओ। पुष्प की माला पहराओ।' चोरों ने उनकी बात सुन कर सब वैसा ही किया। ब्राह्मणने नक्षत्रयोग जानकर मन्त्रको जपा और आकाश की तरफ देखा। उसी समय आकाश से रत्न गिरने लगे। चोरों ने उस धनको इकट्ठा करके अपने दुपट्टों में गठरी बना कर बाँध लिया और चल पड़े। ब्राह्मण भी उनके पीछे ही पीछे चला। उन चोरों को दूसरे पांच सौ चोरों ने पकड़ा। उन चोरों ने पूछा 'किस लिये हम लोगों को पकड़ रहे हो?' तब दूसरे चोरों ने कहा 'धन के लिये।' 'यदि तुम लोगों को धन से मतलब है, तो इस ब्राह्मण को पकड़ो। यह आकाश की ओर देखकर धन बरसाता है। हमको भी इसी ने धन दिया है।' उन चोरों ने इन चोरों को छोड़कर ब्राह्मण को पकड़ा और कहा 'हम लोगों को भी धन दो।' ब्राह्मण ने कहा 'हम तुम लोगों को धन तो दें किन्तु धन बरसाने वाला नक्षत्रयोग वर्ष भर के बाद आवेगा। यदि तुम लोगों को धन चाहिये तो तब तक रहो, तब हम धन बरसावेंगे।' चोर लोग क्रुद्ध होकर बोले 'अरे दुष्ट ब्राह्मण! दूसरों के लिये इसी समय धन बरसाते हो और हम लोगों को साल भर टरकाते हो।' तेज तलवार से काटकर उन लोगों ने ब्राह्मण के दो टुकड़े कर दिये। उसको मार्ग में ही छोड़ उन चोरों के पीछे दौड़े। उनसे युद्ध किया और सबों को मार कर धन छीन लिया। फिर दो भाग में होकर आपस ही में लड़ने लगे। एक दूसरे को मारते हुए केवल दो पुरुष बच गये। इस तरह से एक सहस्र मनुष्य मारे गये। वे दोनों पुरुष धन लिये हुये एक गांव के पास पहुंचे और एक घने स्थान में धनको छिपा दिया। उनमें से एक खड्ग लेकर उसकी रखवाली करने बैठा और दूसरा चावल लेकर भात पकाने के लिये गांव में घुसा। 'सचमुच लोभ ही विनाश का मूल है।' धनके पास बैठा हुआ पुरुष सोचने लगा 'उसके आने पर यह धन दो हिस्सों में बंट जायगा। उसके आते ही मैं इस खड्ग से मार डालूँगा।' यह विचार कर खड्ग लेकर उसके आने की बाट जोहता हुआ बैठा रहा। दूसरा भी सोचने लगा 'धन के दो हिस्से हो जायेंगे। मैं उसके भात में विष डालकर

से आकाश से सप्तरत्नों की वर्षा होने लगती थी। उस समय बोधिसत्त्व उस ब्राह्मण के पास विद्याग्रहण करते थे। एक दिन वह ब्राह्मण बोधिसत्त्व को साथ लेकर किसी काम से अपने गांव से निकल कर चेदि राज्य में गये। मार्ग में एक वन के स्थानमें प्रेषणक चोर आक्रमण करते थे। उन्हों ने बोधिसत्त्व और उस वैदर्भ ब्राह्मण को पकड़ा। ये सब प्रेषणक चोर क्यों कहे जाते थे? वे लोग दो पुरुषों को पकड़ कर एक को धन लेने के लिये भेज दिया करते थे। इसी लिये वे प्रेषणक चोर कहे जाते थे। वे जब पिता पुत्र को पकड़ते तो पिता से कहते 'तुम हमारे लिये धन लाओ और तब अपने पुत्र को लेकर चले जावो।' इसी उपाय से माता पुत्री को पकड़ कर माता को भेज देते। बड़े भाई और छोटे भाई को पकड़ कर बड़े भाई को भेज देते। आचार्य और शिष्य को पकड़ कर शिष्य को भेज देते। उस समय भी उन लोगों ने वैदर्भ ब्राह्मण को पकड़ कर बोधिसत्त्व को भेज दिया। बोधिसत्त्व ने आचार्य को नमस्कार कर कहा 'मैं एक दो दिन के भीतर आजाऊँगा। आप डरियेगा मत। किन्तु आप मेरा वचन मानियेगा। आज धन बरसाने वाले नक्षत्र का योग होगा। दुःख से कातर होने पर भी मन्त्र जप कर धन न बरसाइयेगा। यदि बरसाइयेगा तो आप भी नष्ट हो जायंगे। और ये पाँच सौ चोर भी।' इस तरह आचार्य को उपदेश देकर वह धन के लिये गये। चोर लोगों ने भी सूर्य के अस्त हो जाने पर ब्राह्मण को बाँधकर डाल दिया। उसी समय आकाश में पूर्ण चन्द्र मण्डल दिखलाई पड़ा। ब्राह्मण ने नक्षत्र को देख कर मन में सोचा 'धन बरसाने का नक्षत्र योग तो प्राप्त हो गया है। इस दुःख के उठाने से क्या लाभ। मन्त्र जप कर रत्न बरसा दूँगा। चोरों को धन दे दूँगा और फिर आनन्द से चला जाऊँगा।' यह विचार कर चोरों से बोले 'चोर लोग! तुम लोग हमको किस लिये पकड़े हो?' उन लोगों ने कहा 'महाराज! धन के लिये।' तब ब्राह्मण बोला 'यदि तुम लोगों को धन ही से काम है तो झटपट मुझको बन्धन से छोड़ कर सिर से नहलाओ। अहत वस्त्र को पहनाओ। चन्दन

आदि लगाओ। पुष्प की माला पहराओ।' चोरों ने उनकी बात सुन कर सब वैसा ही किया। ब्राह्मणने नक्षत्रयोग जानकर मन्त्रको जपा और आकाश की तरफ देखा। उसी समय आकाश से रत्न गिरने लगे। चोरों ने उस धनको इकट्ठा करके अपने दुपट्टों में गठरी बना कर बाँध लिया और चल पड़े। ब्राह्मण भी उनके पीछे ही पीछे चला। उन चोरों को दूसरे पांच सौ चोरों ने पकड़ा। उन चोरों ने पूछा 'किस लिये हम लोगों को पकड़ रहे हो?' तब दूसरे चोरों ने कहा 'धन के लिये।' 'यदि तुम लोगों को धन से मतलब है, तो इस ब्राह्मण को पकड़ो। यह आकाश की ओर देखकर धन बरसाता है। हमको भी इसी ने धन दिया है।' उन चोरों ने इन चोरों को छोड़कर ब्राह्मण को पकड़ा और कहा 'हम लोगों को भी धन दो।' ब्राह्मण ने कहा 'हम तुम लोगों को धन तो दें किन्तु धन बरसाने वाला नक्षत्रयोग वर्ष भर के बाद आवेगा। यदि तुम लोगों को धन चाहिये तो तब तक रहो, तब हम धन बरसायेंगे।' चोर लोग क्रुद्ध होकर बोले 'अरे दुष्ट ब्राह्मण! दूसरों के लिये इसी समय धन बरसाते हो और हम लोगों को साल भर टरकाते हो।' तेज तलवार से काटकर उन लोगों ने ब्राह्मण के दो टुकड़े कर दिये। उसको मार्ग में ही छोड़ उन चोरों के पीछे दौड़े। उनसे युद्ध किया और सबों को मार कर धन छीन लिया। फिर दो भाग में होकर आपस ही में लड़ने लगे। एक दूसरे को मारते हुए केवल दो पुरुष बच गये। इस तरह से एक हजार मनुष्य मारे गये। वे दोनों पुरुष धन लिये हुये एक गांव के पास पहुंचे और एक छुपे स्थान में धनको छिपा दिया। उनमें से एक खड्ग लेकर उसकी रखवाली करने बैठा और दूसरा चावल लेकर भात पकाने के लिये गांव में घुसा। 'लालच लोभ ही विनाश का मूल है।' धनके पास बैठा हुआ पुरुष सोचने लगा 'इसके आने पर यह धन दो हिस्सों में बँट जायगा। इसके आते ही मैं इस खड्ग से मार डालूँगा।' यह विचार कर खड्ग लेकर उसके आने की बाट जोहता हुआ बैठा रहा। दूसरा भी सोचने लगा 'धन के दो हिस्से हो जायेंगे। मैं इसके अन्न में विष डालकर

उसे खिला दूँगा। उसके मर जाने पर अकेला ही सब धन ले लूंगा।' जब भात तैयार हो गया तो उसने स्वयं खा लिया। बाकी भात में विष डाल कर उसे लेकर वहाँ गया। ज्यों ही उसने भात को उतार कर वहां रक्खा त्यों ही दूसरे ने खड्ग से काटकर उसके दो टुकड़े कर दिये। उसको एक गुप्त स्थान में फेंक दिया। स्वयं भी उस भात को खाकर वहीं मृत्यु को प्राप्त हो गया। इस तरह से उस धन के कारण सब के सब नष्ट हो गये। बोधि-सत्त्व भी एक दो दिन के बाद धन लेकर आये। उस स्थान पर आचार्य को न देखा; किन्तु धन को बिखरा हुआ देखा। उन्होंने सोचा 'आचार्य ने मेरे वचन को न मान कर धन बरसाया होगा और सब के सब विनाश को प्राप्त हुए होंगे।' वह उसी मार्ग से चले। जाते २ मार्ग में आचार्य के दो टुकड़ों को देखा। 'मेरे वचन को न मान कर यह मर गये।' लकड़ियों को इकट्ठा कर चिता लगायो और उनका दाह कर वनपुष्पों से पूजा की। और आगे चले, मरे हुये पांच सो चोरों को पहले, फिर अढ़ाई अढ़ाई सो को मरे हुए देख कर विचार किया कि 'दो कम हजार मनुष्य नष्ट हुए। वे दोनों चोर भी कहीं होंगे। वह भी अपने को नहीं सम्हाल सकते हैं। कहां दोनों गये होंगे?' इस तरह विचार करते हुए चले। आगे चल कर उन्होंने उस छिपे स्थान को देखा। वहां गट्ठर में बँधे हुए धन को और भात के पत्तल को उतार कर उसे मरा हुआ भी देखा। 'इस तरह से इन लोगों ने किया होगा' यह जान कर 'वह आदमी कहाँ गया?' यह सोचने लगे 'हमारे आचार्य ने मेरे वचन को न मान कर अपने दुर्वच भाव से अपना भी विनाश किया और दूसरे हजार पुरुषों को भी मरवा दिया। जो खराब उपाय से अपनी वृद्धि चाहता है वह हमारे आचार्य की तरह नाश को प्राप्त होता है।' यह विचार कर उन्होंने इस गाथा को कहा—

'जो खराब उपाय से अर्थ चाहता है वह मारा जाता है। चेदि देश के चोरों ने वैदर्भ ब्राह्मण को मारा और सब के सब आपत्ति में पड़ गये।'

इस तरह से बोधिसत्त्व ने इस गाथा के द्वारा धर्म का उपदेश दिया:—

'जिस तरह हमारे आचार्य ने बुरे उपाय से अनुचित स्थान में पराक्रम दिखा धन बरसाया और स्वयं नष्ट हुए और दूसरों के नाश के कारण हुए। इसी तरह दूसरा भी जो कोई अनुपाय से अपनी वृद्धि चाह कर प्रयत्न करता है वह सबके साथ स्वयं नष्ट हो जाता है और दूसरे के विनाश का कारण होता है।' देवता लोग बड़ाई करने लगे। इस गाथा के द्वारा धर्म का उपदेश देकर और उपाय से उस धन को घर ले जाकर दानादि पुण्य करने लगे। जीवन के अन्त होने पर स्वर्ग के मार्ग से गये।

---

## (१९) राजाववाद-जातक

प्राचीनकाल में जब वाराणसी में ब्रह्मदत्त राज्य कर रहे थे तो बोधिसत्त्व उनकी बड़ी रानी के गर्भ में प्रवेश कर, गर्भकाल बिताकर, कुशल से उत्पन्न हुए। नामग्रहण के दिन उनका नाम ब्रह्मदत्त कुमार रक्खा गया। वह क्रम से बढ़ते हुए जब सोलह वर्ष के हुए तब तक्षशिला जाकर उन्होंने सब विद्याओं में व्युत्पत्ति प्राप्त किया। पिता के मरने पर राज्य पर बैठे और धर्म से राज्य करने लगे। रागादि के वश में बिना पड़े न्याय से शासन करते थे। उनके इस तरह धर्म से राज्य करने के कारण मन्त्री लोग भी धर्म से न्याय करते थे। धर्म से सब व्यवहारों का निश्चय होने के कारण झूठा व्यवहार करने वाले कोई न रहे। उनके न रहने से न्यायालयों में कोलाहल एकदम बन्द हो गया। मन्त्री लोग न्यायालयों में दिन भर जाकर बैठते थे और न्याय के लिये किसी को आया हुआ न देखकर चले जाते थे। न्यायालयों के बन्द होने का अवसर आ गया। बोधिसत्त्व विचार करने लगे "मेरे धर्म से राज्य करने से न्याय के लिये आने वाला कोई नहीं है। सब कोलाहल बन्द हो गया है। न्यायस्थान के बन्द होने का अवसर आ गया है। अब मुझको अपने दुर्गुणों को खोजना चाहिये।' 'यह मेरा दुर्गुण है' यह जानकर उसको छोड़कर गुणों का ही अनुसरण करूँगा।" तब से वह इसी बात पर ध्यान देने लगे कि मेरा कोई दुर्गुण कहने वाला है कि नहीं। पहले अपने पास के

लोगों में खोजा किन्तु सब अपने गुणों ही की कथा सुनी। उन्होंने विचार किया कि ये हमारे भय से हमारे दुर्गुणों को न कह कर गुणों को ही कहते हैं। अब बाहर के लोगों में खोजना आरम्भ किया। वहाँ भी दुर्गुण कहने वालों को न पाकर नगर में खोज किया। कहीं भी अगुणवादी को न देखा, अपनी गुणकथा ही को सुना। अब देश में खोज करूंगा यह सोच कर मन्त्रियों को राज्य सौंप कर रथ पर चढ़ सारथी को ले अज्ञात वेश से नगर से निकले और देश में खोजते हुए सीमा की भूमि तक चले गये। कहीं भी अपने दुर्गुणों को न सुना; अपनी गुणकथा ही सुनी। सीमा से नगर की तरफ लौट पड़े। उसी समय मल्लिक नाम के कोशल राजा भी धर्म से राज्य करते हुए अपने दुर्गुणों की खोज करने लगे। अपने पास के लोगों में दुर्गुणवादी को न पाकर और अपनी गुण कथा ही को सुन कर देश में खोजने निकले। इसी प्रसङ्ग से वह भी उसी स्थान पर पहुंचे।

वे दोनों एक सँकरे मार्ग में आमने सामने आ पहुचे। रथ के निकलने का स्थान न था। मल्लिकराज के सारथि ने वाराणसीराज के सारथि से कहा 'अपने रथ को हटाओ।' उसने भी कहा 'हे सारथि! अपने रथ को हटाओ। इस रथ में वाराणसी राज्य के स्वामी ब्रह्मदत्त महाराज बैठे हुए हैं।' दूसरा बोला 'इस रथ में कोशल-राज्य के स्वामी मल्लिकराज बैठे हैं। अपने रथ को हटाओ हमारे राजा के रथ को स्थान दो।' वाराणसीराज के सारथि ने सोचा 'यह भी राजा ही है। अब क्या करना चाहिये? एक उपाय है। इनका वय पूछ कर, जो छोटा हो उसके रथ को हटा कर, बड़े को स्थान देना चाहिये।' यह निश्चय कर कोशलराज के सारथि से उस ने राजा का वय पूछा। दोनों का समान वय जान कर, राज्य का परिमाण, बल, धन, यश, जाति, गोत्र, कुल, स्थान सब पूछा। दोनों का राज्य तीन सौ योजन का था। बल, धन, यश आदि सब बराबर था। अधिक शील वाले को स्थान दूंगा यह विचार कर उसने पूछा 'तुम्हारे राजा का शील आचार कैसा है?' उसने यह यह हमारे राजा का शील आचार है यह कहते

हुए अपने राजा के दुर्गुण को ही गुण बनाते हुए प्रथम गाथा को कहा—

'दृढ़ को दृढ़ से और मृदु को मृदु से, साधु को साधु से और असाधु को असाधु से जीतता है। ऐसा यह राजा है। सारथि! मार्ग से हट जाओ।'

तब वाराणसीराज के सारथि ने कहा 'क्यों जी! तुमने अपने राजा के गुणों को कहा है?' उसने कहा 'हां।' वह बोला 'यदि ऐसे गुण हैं तो दुर्गुण कैसे होंगे?' मल्लिकराज के सारथि ने कहा 'अच्छा! ये सब दुर्गुण ही हों तो तुम्हारे राजा के गुण कैसे हैं?' उसने कहा 'अच्छा तो सुनो' और इस दूसरी गाथा को कहा—

'क्रोध को अक्रोध से, असाधु को साधु से, सूम को दान से, मिथ्यावाद को सत्य से यह जीतता है। यह राजा ऐसा है। सारथि! मार्ग से हट जाओ।'

ऐसा कहे जाने पर मल्लिकराज और सारथि दोनों रथ से उतरे। घोड़ों को छोड़ कर रथ को हटाया और वाराणसीराज को मार्ग दिया। वाराणसी-राज ने मल्लिक राजा को 'ऐसा-ऐसा करना चाहिए' इस प्रकार उपदेश दिया। वाराणसी जाकर दानादि पुण्य कर जीवन के अन्त होने पर स्वर्ग को गये। मल्लिकराज भी उनके उपदेश को ग्रहण कर देश में खोज कर अपने अगुण-वादी को न पाकर अपने नगर को लौट गये। दानादि पुण्य कर जीवन के अन्त होने पर स्वर्ग गये।

---

## ( २० ) मखादेव-जातक

प्राचीनकाल में विदेह राज्य में मिथिला में मखादेव नाम के राजा थे। वे धार्मिक और धर्मराज थे। वह चौरासी हजार वर्ष तक लड़कपन के खेल तथा यौवराज्य और महाराज्य को कर लम्बे समय को बिता कर एक दिन अपने कल्पक से बोले 'हे सौम्य कल्पक! जब हमारे सिर में पके बाल देखना तब मुझे सूचित करना।' बहुत दिनों के बीतने पर एक दिन राजा के भौंरे जैसे काले बालों के बीच में एक पका बाल दिखाई पड़ा। कल्पक ने

निवेदन किया 'महाराज ! एक पका बाल दिखाई पड़ता है।' उन्होंने कहा 'अच्छा ! तो उसको उखाड़ कर हमारे हाथ पर रक्खो। उसने सोने की चिमटी से पके बाल को उखाड़ कर उनके हाथ पर रक्खा। उस समय राजा की चौरासी हजार वर्ष की आयु बाकी थी। ऐसा होने पर भी पके बाल को देख कर राजा को ऐसा वैराग्य हुआ कि मानो यमराज आकर समीप खड़े हो गये हों। या स्वयं आदित्य की पर्णशाला में घुस गये हों। वह मन में कहने लगे 'मूर्ख मखादेव ! बाल तक पक गये और तुम क्लेशों को छोड़ न सके।' पके हुए बालों के दिखाई पड़ने से उनके हृदय में अन्तर्दाह उत्पन्न हो गया। शरीर से ऐसा पसीना छूटने लगा कि कपड़े को निचोड़ कर निकालने लायक हो गया। उन्होंने निश्चय किया कि आज ही निकल कर संन्यास लेना चाहिए। कल्पक को एक लाख गाँव देकर, अपने ज्येष्ठ पुत्रको बुलवाया। और कहा 'बेटा ! मेरे सिर में पका बाल दिखलाई पड़ा। अब मैं वृद्ध हो गया हूँ। मानुष भोगों का भोग मैं कर चुका। अब दिव्य भोगों को खोजूंगा। मेरे निकलने का समय है। तुम इस राज्यको ग्रहण करो। मैं संन्यास लेकर मखादेव आम्रवनोद्यान में रहता हुआ श्रमण-धर्म का पालन करूंगा।'

उनको इस तरह संन्यास लेते देखकर मन्त्री लोग आकर पूछने लगे 'महाराज ! आपके संन्यास लेने का क्या कारण है ?' राजा ने पके हुए बालों को हाथ में लेकर इस गाथा को कहा—

'हमारे सिर पर उगने वाले, वय को हरण करने वाले, ये देवदूत प्रकट हो गये हैं। अब हमारा प्रव्रज्या का समय है।'

उन्होंने इस तरह से कहकर उसी दिन राज्यको छोड़कर प्रव्रज्या को ग्रहण कर लिया। उसी मखादेव आम्रवन में रहकर चारों ब्रह्मविहारों का अनुभव कर ध्यानको दृढ़ कर चौरासी हजार वर्ष बिताकर ब्रह्मलोक गये। फिर वहां से आकर उसी मिथिला में ही निमि नामके राजा हुए। अपने वंशको दृढ़कर उसी आम्रवन में प्रव्रज्या लेकर ब्रह्म विहारों का अनुभव किया। फिर ब्रह्मलोक को गये।

